"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 19 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 7 मई 2010—वैशाख 17, शक 1932

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/6/2007/1/2.—श्री एम. एस. परस्ते, भा.प्र.से., कलेक्टर जिला-बस्तर, जगदलपुर को दिनांक 31-05-2010 से 05-06-2010 तक (06 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 30-05-2010 एवं 06-06-2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री परस्ते आगामी आदेश तक कलेक्टर, जिला-बस्तर, जगदलपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री परस्ते को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री परस्ते, अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2010.

रायपुर, दिनांक 22 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/36/2004/1/2.—श्री सुब्रत साहू, भा.प्र.से., सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खेल, संस्कृति, पर्यटन एवं धर्मस्व विभाग को दिनांक 28-05-2010 से 05-06-2010 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 27-05-2010 एवं 06-06-2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री साहू आगामी आदेश तक सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खेल, संस्कृति, पर्यटन एवं धर्मस्व विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री साहू को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री साहू अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/03/2010/1/2.—सुश्री शिखा राजपूत, भा.प्र.से., सहायक कलेक्टर, राजनांदगांव को दिनांक 03-04-2010 से 16-04-2010 तक (14 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दि. 2 अप्रैल 2010, 17 और 18 अप्रैल 2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर सुश्री शिखा राजपूत आगामी आदेश तक सहायक कलेक्टर, राजनांदगांव के पद पर पुन: पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में सुश्री शिखा राजपूत को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि सुश्री शिखा राजपूत अवकाश पर नहीं जातीं तो अपने पद पर कार्य करती रहतीं.

रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/46/2004/1/2.—श्री जी. एस. मिश्रा, भा.प्र.से., आयुक्त, वाणिज्यिक कर/आबकारी एवं पदेन सचिव, छ. ग. शासन, वाणिज्यिक कर एवं प्रबंध संचालक, बेवरेज कार्पोरेशन, रायपुर को दिनांक 17-05-2010 से 01-06-2010 तक (16 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 15 एवं 16 मई, 2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री मिश्रा आगामी आदेश तक आयुक्त, वाणिज्यिक कर/आबकारी एवं पदेन सचिव, छ. ग. शासन, वाणिज्यिक कर एवं प्रबंध संचालक, बेवरेज कार्पोरेशन, रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री मिश्रा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री मिश्रा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/54/2004/1/2.—डॉ. रोहित यादव, भा.प्र.से., संचालक, रोजगार एवं प्रशिक्षण, छ. ग., रायपुर को दिनांक 24-04-2010 से 01-05-2010 तक (08 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 02-05-2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर डॉ. यादव आगामी आदेश तक संचालक, रोजगार एवं प्रशिक्षण, छ. ग., रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में डॉ. यादव को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि डॉ. यादव अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 27 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/2/2006/1/2.—श्री एस. आर. ब्राहम्णे, भा.प्र.से., अपर आयुक्त, बिलासपुर/सरगुजा संभाग, बिलासपुर को दिनांक 17-05-2010 से 31-05-2010 तक (15 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 15 एवं 16 मई, 2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री ब्राहम्णे आगामी आदेश तक अपर आयुक्त, बिलासपुर/सरगुजा संभाग, बिलासपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री ब्राहम्णे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री ब्राहम्णे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 12 अप्रैल 2010

क्रमांक 438/204/2010/1-8/स्था.—श्री विनोद कुमार वर्मा, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग को दिनांक 12-4-2010 से 16-4-2010 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुये दिनांक 10, 11, 17 एवं 18-4-2010 के सार्वजनिक अवकाश को उपभोग करने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री विनोद कुमार वर्मा को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री विनोद कुमार वर्मा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 13 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 6-4/2010/1-8.—श्री जी. एल. सांकला, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को अपने वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास एवं पर्यावरण विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

2. श्री एम. आर. ठाकुर, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग तथा आवास एवं पर्यावरण विभाग को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास एवं पर्यावरण विभाग के अतिरिक्त प्रभार से कार्यमुक्त किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 15 अप्रैल 2010

क्रमांक 440/203/2010/1-8/स्था.—श्री अरूण कुमार चांदे, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, समाज कल्याण विभाग को दिनांक 29-3-2010 से 9-4-2010 तक 12 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अरूण कुमार चांदे को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, समाज कल्याण विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री अरूण कुमार चांदे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 22 अप्रैल 2010

क्रमांक 708/212/2010/1-8/स्था.—श्री एस. सी. श्रीमाल, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, संसदीय कार्य विभाग को दिनांक 5-4-2010 से 9-4-2010 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एस. सी. श्रीमाल को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, संसदीय कार्य विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एस. सी. श्रीमाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 23 अप्रैल 2010

क्रमांक 466/233/2010/1-8/स्था.—श्री अनुराग लाल, उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग को दिनांक 26-4-2010 से 6-5-2010 तक 11 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अनुराग लाल को उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री अनुराग लाल अवकाश पर नहीं जाते तो, उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग के अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह,** अवर सचिव.

## विधि एवं विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 20 अप्रैल 2010

क्रमांक 3794/डी-1057/21-ब/छ. ग./2010.—राज्य शासन, श्री लाखन सिंह, अध्यक्ष, जिला उपभोक्ता विवाद प्रतितोषण फोरम, रायगढ़ (छ. ग.) की सेवाएं प्रतिनियुक्ति पर नियुक्ति हेतु छ. ग. उच्च न्यायालय, बिलासपुर के ज्ञापन क्रमांक 191/दो-2-17/2001 (भाग 2)/गोप./2010/दिनांक 13-04-2010 के परिप्रेक्ष्य में रजिस्ट्रार, छ. ग. माध्यस्थम अधिकरण, रायपुर के पद पर नियुक्ति हेतु कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से आगामी आदेश तक विधि एवं विधायी कार्य विभाग, छ. ग. शासन, मंत्रालय रायपुर को एतद्द्वारा सौंपी जाती है.

रायपुर, दिनांक 20 अप्रैल 2010

क्रमांक 3796/डी-1057/21-ब/छ. ग./2010.—राज्य शासन, छ. ग. उच्च न्यायालय, बिलासपुर के ज्ञापन क्रमांक 191/दो-2-17/2001 (भाग 2)/गोप./2010/दिनांक 13-04-2010 के अनुशंसा पर श्री लाखन सिंह, अध्यक्ष, जिला उपभोक्ता विवाद प्रतितोषण फोरम, रायगढ़ (छ. ग.) की सेवाएं विधि एवं विधायी कार्य विभाग, छ. ग. शासन, मंत्रालय रायपुर में प्रतिनियुक्ति पर लेते हुए उनके कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से आगामी आदेश तक छ. ग. माध्यस्थम अधिकरण, रायपुर में रजिस्ट्रार के पद पर नियुक्त करती है.

रायपुर, दिनांक 20 अप्रैल 2010

क्रमांक 3798/डी-1058/21-ब/छ. ग./2010.—राज्य शासन द्वारा श्री रमाशंकर, अपर जिला एवं सत्र न्यायाधीश (एफ.टी.सी.) पेण्ड्रारोड, (छ. ग.) की सेवाएं छ. ग. लोक आयोग, रायपुर में उप सचिव के पद पर प्रतिनियुक्ति पर नियुक्ति हेतु उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक छ. ग. शासन, सामान्य प्रशासन विभाग, मंत्रालय, रायपुर को सौंपी जाती है.

रायपुर, दिनांक 20 अप्रैल 2010

क्रमांक 3804/डी-1061/21-ब/छ. ग./2010.—राज्य शासन द्वारा छ. ग. उच्च न्यायालय के ज्ञापन क्रमांक 191/दो-2-17/2001 (भाग 2)/गोप./2010/दिनांक 13-04-2010 के परिप्रेक्ष्य में श्री गोविंद कुमार मिश्रा, अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश, कटघोरा की सेवाएं उच्च न्यायालय विधिक सेवा समिति, बिलासपुर में सचिव के पद पर प्रतिनियुक्ति पर नियुक्ति हेतु उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से आगामी आदेश तक विधि और विधायी कार्य विभाग, मंत्रालय, रायपुर को एतद्द्वारा सौंपी जाती है.

रायपुर, दिनांक 20 अप्रैल 2010

क्रमांक 3806/डी-1061/21-ब/छ. ग./2010.—राज्य शासन द्वारा छ. ग. उच्च न्यायालय के ज्ञापन क्रमांक 191/दो-2-17/2001 (भाग 2)/गोप./2010/दिनांक 13-04-2010 के परिप्रेक्ष्य में श्री गोविंद कुमार मिश्रा, अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश, कटघोरा को उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से आगामी आदेश तक उच्च न्यायालय विधिक सेवा समिति, बिलासपुर में सचिव के पद पर एतद्द्वारा प्रतिनियुक्ति पर नियुक्त किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 21 अप्रैल 2010

क्रमांक 3835/डी-1056/21-ब/छ. ग./2010.—राज्य शासन द्वारा छ. ग. उच्च न्यायालय, बिलासपुर के ज्ञापन क्रमांक 189/दो-15-30/2002/गोप./2010/दिनांक 13-04-2010 के अनुपालन में श्री नीलम चंद सांखला, विशेष न्यायाधीश, अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति (अत्याचार निवारण) अधिनियम, दुर्ग (छ. ग.) की सेवाएं वक्फ अधिकरण, रायपुर में पीठासीन अधिकारी के पद पर प्रतिनियुक्ति पर नियुक्ति हेतु आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग, छ. ग. शासन को आगामी आदेश तक सौंपी जाती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रविशंकर शर्मा,** अतिरिक्त सचिव.

---

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ 1/48/दो गृह/भापुसे/2001.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री गिरिधारी नायक, भापुसे, अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, वि.आ.शा./प्रशिक्षण, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. को सपरिवार (पत्नी श्रीमती के. नायक, पुत्री कु. अपर्णा तथा पुत्र त्रिविक्रम नायक सहित) खंड वर्ष 2010-11 के अंतर्गत गृह नगर पुरी (उड़ीसा) जाने हेतु दिनांक 26-04-2010 से दिनांक 21-05-2010 तक कुल 26 दिवस के अर्जित अवकाश तथा दिनांक 25 अप्रैल 2010 के शासकीय विज्ञप्त अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति सहित अवकाश यात्रा सुविधा (एल.टी.सी.) की स्वीकृति प्रदान करता है.

2. श्री गिरिधारी नायक, भापुसे, अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, वि.आ.शा./प्रशिक्षण, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. को उक्त अवकाश अवधि में वही वेतन एवं भत्ते देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर प्रस्थान करने के पूर्व प्राप्त हो रहे थे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री गिरिधारी नायक, भापुसे, अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, वि.आ.शा./प्रशिक्षण, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. के पद पर पदस्थ होंगे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री गिरिधारी नायक, भापुसे, अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, वि.आ.शा./प्रशिक्षण, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. अवकाश पर नहीं जाते तो कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. एल. लिखार,** अवर सचिव.

---

## कृषि विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 सितम्बर 2008

क्रमांक/4966/कृ.प्र./2001/14-2.—कीटनाशी नियम, 1971 के नियम 5 में वर्णित कर्त्तव्यों के निर्वहन के लिये कीटनाशी अधिनियम, 1968 (केन्द्रीय अधिनियम क्र. 46 सन् 1968) की धारा 19 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार एतद्द्वारा, उप संचालक कृषि, राज्य कीटनाशी परीक्षण प्रयोगशाला, ग्राम-ठेलकाडीह, जिला-राजनांदगांव, जो कीटनाशी नियम, 1971 के नियम 21 में निर्धारित आवश्यक योग्यता रखते हों, को सम्पूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य के लिये उक्त अधिनियम की अनुसूची में उल्लेखित समस्त कीटनाशियों के नमूनों के विश्लेषण करने हेतु कीटनाशी विश्लेषक के रूप में अधिसूचित करती है.

No. 4966/Ag. cell/2001/14-2.—In exercise of the powers conferred by section 19 of the Insecticide Act, 1968 (Central Act No. 46 of 1968), to carry out the duties as stated in Rule-5 of Insecticide Rules, 1971, the State Government hereby appoints the Deputy Director of Agriculture, State Pesticide Testing Laboratory, Village-Thelkadih, District-Rajnandgaon, who possesses the essential qualification as stated in rule-21 of Insecticide Rules, 1971 as specified in schedule of the Act, the Insecticide Analysis for whole State of Chhattisgarh for analysis of samples of all insecticide included in the schedule of said Act.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे**, उप-सचिव.

---

## आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 21 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ-20-39/25-2/आजाकवि/2009.—राज्य शासन एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ आदिवासी विकास समिति, रायपुर हेतु पद संरचना स्वीकृत करते हुए निम्नानुसार कुल 30 पदों की स्वीकृति प्रदान करता है :—

| क्र. (1) | पदनाम (2) | वेतनबैंड (3) | ग्रेड पे (4) | पद संख्या (5) | रिमार्क (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | स्टेट प्रोग्राम डायरेक्टर | 37400-67000 | 8900 | 01 | प्रतिनियुक्ति |
| 2. | डिप्टी प्रोग्राम डायरेक्टर | 37400-67000 | 8700 | 01 | नियमित |
| 3. | फायनेन्स एण्ड एडमिनिस्ट्रेटिव आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 4. | प्लानिंग एण्ड मॉनिटरिंग आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 5. | वाटरशेड डेव्हलपमेंट आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 6. | कम्युनिटी डेवलपमेंट आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 7. | फारेस्ट्री एण्ड फाडर डेवलपमेंट आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 8. | फार्मिंग सिस्टम स्पेशलिस्ट | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 9. | प्रशिक्षण समन्वयक | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 10. | माइक्रोफायनेन्स आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 11. | फिशरी आफिसर | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 12. | जेण्डर एवं इक्विटी स्पेशलिस्ट | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 13. | पशु चिकित्सा समन्वयक | 15600-39100 | 5400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 14. | तकनीकी सुपरवाईजर | 6000/- | -- | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 15. | फिल्ड सुपरवाईजर | 4000/- | -- | 06 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 16. | असिस्टेंट प्रोग्रामर | 9300-34800 | 4200 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 17. | एकाउंटेंट | 5200-20200 | 2400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 18. | आर्ट फार्म | 5200-20200 | 2400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 19. | कम्प्यूटर आपरेटर | 5200-20200 | 2400 | 01 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 20. | स्टेनो कम डाटा एंट्री आपरेटर | 5200-20200 | 2400 | 01 | नियमित |
| 21. | ड्राइवर | 5200-20200 | 1900 | 03 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 22. | चपरासी | 4750-7440 | 1300 | 02 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| | **योग** | | | 30 | |

2. उपरोक्त पदों की स्वीकृति निम्न शर्तों के अधीन दी जाती है :

(1) पदों को प्रतिनियुक्ति से भरे जानें पर जिस विभाग से व्यक्ति को प्रतिनियुक्ति पर लिया गया है वह विभाग प्रतिनियुक्ति पर भेजे गये व्यक्ति के पद को एबेयंस (abeyance) में रखेगा.

(2) पदों के वेतनमान की पुष्टि कर ली जावे.

(3) पद संरचना के अंतर्गत रिक्त पदों को भरने हेतु वित्त विभाग की सहमति प्राप्त की जावे.

(4) सेवा भर्ती नियमों में आवश्यक संशोधन कर लिया जावे.

3. उक्त व्यय मांग संख्या-41-मुख्य शीर्ष-2225-अनु. जाति, अनु. जनजाति और अन्य पिछड़े वर्गों का कल्याण-02-अनुसूचित जनजातियों का कल्याण-001-निर्देशन और प्रशासन-0102-अनुसूचित जनजाति उपयोजना (7344) छत्तीसगढ़ आदिवासी विकास कार्यक्रम-14 सहायक अनुदान मद अंतर्गत विकलनीय होगा.

4. यह स्वीकृति वित्त विभाग के यु.ओ.क्रमांक-147/27886/वित्त विभाग/ब-3/2010 दिनांक 6 अप्रैल, 2010 द्वारा प्रदान की गई है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल चौधरी**, उप-सचिव.

## श्रम विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 21 अप्रैल 2010

क्रमांक 865/764/2010/16.—कारखाना अधिनियम, 1948 (सन् 1948 का 63) की धारा 8 में प्रदत्त शक्तियों का उपयोग करते हुए एवं इस संबंध में पूर्व में जारी समस्त अधिसूचनाओं को अधिष्ठित करते हुए, राज्य शासन एतद्द्वारा श्री विवेक ढांड, श्रमायुक्त, छत्तीसगढ़ को मुख्य कारखाना निरीक्षक एवं संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य के लिए कारखाना निरीक्षक नियुक्त किया जाता है.

No. 865/764/2010/16.—In exercise of powers conferred by sub-section (2) of Section 8 of the Factories Act, 1948 (63 of 1948) and in supersession of the all previous notifications the State Government of Chhattisgarh hereby appoints Shri Vivek Dhand Commissioner Labour, Chhattisgarh as Chief Inspector of Factories and to exercise the powers of an Inspector the State of Chhattisgarh.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनुराग लाल**, उप-सचिव.

# कृषि (मछली पालन) विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 29 मार्च 2010

क्रमांक एफ 1-15/2009/36/स्था.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग विभाग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) (अराजपत्रित) सेवा में भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात्,

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :-** (1) ये नियम छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग विभाग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) (अराजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2009 कहलायेंगे।

(2) ये नियम राजपत्र में उनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं :-** इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो;

(क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, ऐसा प्राधिकारी जिसे शासन द्वारा सेवा में नियुक्ति करने की शक्तियां प्रत्यायोजित की गयी हों या इसके पश्चात प्रत्यायोजित की जाएं;

(ख) "समिति" से अभिप्रेत है, अनुसूची-चार के कालम (5) में विनिर्दिष्ट अनुसार गठित चयन समिति;

(ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, इन नियमों के नियम 11 के अंतर्गत सेवा में भर्ती के लिए ली गई प्रतियोगिता परीक्षा;

(घ) "सरकार" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ सरकार;

(ड.) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

(झ) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथासंशोधित अधिसूचना क्रमांक एफ-8-5-पच्चीस-4-84, दिनांक 26 दिसंबर 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़ा वर्ग;

(ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) (अराजपत्रित) सेवा;

(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य;

3. **विस्तार तथा लागू होना** :– छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अन्तर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे ।

4. **सेवा का गठन** :– सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :–

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनुसूची–एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूल रूप में या स्थानापन्न हैसियत मे धारण कर रहे हों।

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों, और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि** :– सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या अनुसूची–एक में अंतर्विष्ट प्रावधानों के अनुसार होगी ।

परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में, समय–समय पर या तो स्थायी या अस्थाई तौर पर, वृद्धि या कमी कर सकेगी ।

6. **भर्ती का तरीका** :– (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती, निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :–

(क) प्रतियोगिता परीक्षा/ चयन द्वारा, सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) अनुसूची–चार के कालम (2) में दर्शित अनुसार पदों को धारण करने वाले व्यक्तियों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को मौलिक हैसियत से धारण करते हों, जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाये।

(2) उप–नियम (1) के खंड (ख) या खंड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक में यथाविनिर्दिष्ट पदो की संख्या के अनुसूची–दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीकें द्वारा भर्ती किये जानें वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सरकार के परामर्श से निश्चित की जायेगी।

(4) उप–नियम (1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए, ऐसा करना अपेक्षित हो, तो वह शासन से परामर्श के पश्चात् सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उक्त उप–नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जो वह इस संबंध में जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) मेरिट के आधार पर चयन द्वारा सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिये मापदण्ड शासन द्वारा निर्धारित किए जायेंगे, विभागाध्यक्ष द्वारा इस प्रयोजन के लिए एक चयन समिति का गठन किया जाना आवश्यक होगा जो इन मापदण्डों तथा अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगा ।

(6) भर्ती के समय छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश लागू रहेंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति** :– इन नियमों के प्रारंभ होनें के पश्चात सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जायेगी, अन्यथा नहीं ।

8. **सीधी भर्ती के लिए पात्रता की शर्तें** :– परीक्षा में प्रतियोगिता/चयन के लिए पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात्:–

**(एक) आयु–** **(क)** परीक्षा/चयन के प्रारंभ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को उसने अनुसूची–तीन के कालम (3) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कालम (4) में यथा–विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

**(ख)** यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति या अन्य पिछड़े वर्गो का हो तो उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम 5 वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

**(ग)** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के नियम–4 के उपबंधों के अनुसार महिला अभ्यर्थियों को उच्चतर आयु सीमा में (अधिकतम 10 वर्ष तक की) छूट दी जायेगी।

**(घ)** उन अभ्यर्थियों के संबंध में भी जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों या रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तो के अध्यधीन रहते हुए, उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जायेगी :–

**(एक)** ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

**(दो)** ऐसा अभ्यार्थी जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हों, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए, यह रियायत कार्यभारित कर्मचारियों, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में नियोजित व्यक्तियों को भी अनुज्ञेय होगी।

**(तीन)** ऐसा अभ्यर्थी जो छटनी किया गया शासकीय सेवक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरणः** शब्द ''छटनी किये गये शासकीय सेवक'' से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्ही भी संघटक इकाईयों की अस्थाई शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरन्तर रहा हो तथा जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व कर्मचारियों की संख्या (स्थापना) में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो ।

(ड.) ऐसा अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हो उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरणः** शब्द ''भूतपूर्व सैनिक'' से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गो में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः मास तक की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा कर्मचारियों की संख्या (स्थापना) में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छटनी की गई हो अथवा जिसे अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :–

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवा–निवृत्ति रियायतों (मस्टरिंग आऊट कन्सेशन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो,

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो और जिन्हें;

(क) अल्पकालीन वचनबन्ध अवधि पूर्ण हो जाने पर,

(ख) नामांकन संबंधी शर्ते पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(तीन) मद्रास सिविल इकाई के भूतपूर्व कार्मिक;

(चार) ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिन्हें उनकी संविदा पूरी होनें पर सेवोन्मुक्त किया गया हो (जिसमें अल्पावधि सेवा मे नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल है);

(पांच) ऐसे अधिकारी जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात सेवोन्मुक्त किया गया हो;,

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हों।

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो;

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 2 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(छ) अनुसूचित जनजाति, अनुसूचित जाति तथा अन्य पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग के अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अधीन पुरस्कृत दंपत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(ज) शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार, गुण्डाधुर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद्र भंजदेव सम्मांन प्राप्त खिलाड़ियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थी जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी हैं, के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु सीमा अधिकतम ३८ वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) विकलांग अभ्यर्थियों के लिए शासन द्वारा समय-समय पर जारी निर्देशों के अनुसार उच्चतर आयु सीमा शिथिल की जायेगी।

टीपः- (1) उपरोक्त नियम-8 के खंड (घ) के उपखंड (एक) एवं (दो) में वर्णित आयु संबंधी रियायतों के अधीन जिन अभ्यर्थियों को चयन के लिये पात्र पाया जाता हो, वे यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्याग-पत्र दे देते हैं तो नियुक्ति के लिये पात्र नहीं होंगे, तथापि यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् उनकी सेवा अथवा पद से छटनी कर दी जाती हो तो वें पात्र बने रहेंगे। किसी भी अन्य मामले में आयु सीमा शिथिल नहीं की जायेगी।

(2) विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन के लिए उपस्थित होने के लिए उनके नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी ।

(ट) स्वयं सेवी नगर सैनिकों एवं नगर सेना के नान कमिशन्ड अधिकारियों के लिये उनके द्वारा की गई नगर सेना सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा में ८ वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जायेगी, किन्तु किसी भी स्थिति में उनकी आयु ३८ वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए।

(ठ) उपरोक्त किसी एक या एक से अधिक आधार पर छूट दिए जाने के उपरान्त शासकीय सेवा में प्रवेश हेतु अधिकतम आयु सीमा 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(दो) **शैक्षणिक अर्हताएं** :- अभ्यर्थी के पास सेवा के लिए निर्धारित ऐसी शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिये जैसा कि अनुसूची-तीन में दर्शायी गयी है।

(तीन) **फीस** :- अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता** :- अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यार्थिता के लिए किन्ही भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परीक्षा/चयन के लिये उसे निरर्हित माना जा सकेगा।

10. अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगाः– परीक्षा/चयन में उपस्थित होने के लिए अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्यथा के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा तथा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाण–पत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा/साक्षात्कार में उपस्थित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

11. चयन/प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :–

(1) प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :– नियुक्ति प्राधिकारी, एक चयन समिति का गठन करेगा, जिसमें 3 सदस्य होंगे ।

(एक) सेवा में भर्ती के लिए परीक्षा ऐसे अंतरालों से ली जायेगी जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी, सरकार के परामर्श से समय–समय पर निर्धारित करे।

(दो) परीक्षा, सरकार द्वारा समय–समय पर जारी किये गये आदेशों के अनुसार चयन समिति द्वारा ली जायेगी ।

(2) चयन द्वारा सीधी भर्ती– (एक) सेवा में सीधी भर्ती के लिए चयन ऐसे अंतरालों से किया जायेगा जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर निर्धारित करे।

(दो) सेवा के लिए अभ्यर्थियों का चयन, समिति द्वारा उनके साक्षात्कार द्वारा किया जायेगा

(तीन) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय–समय पर गठित की जायेगी।

(3) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित अभ्यर्थियों के लिये सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पदों को छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार तथा शासन द्वारा समय–समय पर जारी आदेशों के अनुसार आरक्षित किया जायेगा ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, ऐसे अभ्यर्थियों जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के सदस्य हैं, कि नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 11 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो ।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित अभ्यर्थियों को जिन्हें प्रशासन में दक्षता बनाए रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिये नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया हो, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों में नियुक्त किया जा सकेगा ।

(6) सीधी भर्ती के प्रक्रम में, छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसार तीस प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे।

(7) ऐसे मामलों में, जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए अनुभव की कुछ कालावधि आवश्यक शर्त के रूप में विहित की गयी है और नियुक्ति प्राधिकारी की

राय में यह पाया जाता है कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थी पर्याप्त संख्या में उपलब्ध नहीं हो सकेंगे, तो नियुक्ति प्राधिकारी शासन से परामर्श के पश्चात् अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के संबंध में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

(8) विकलांग अभ्यर्थियों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग के निर्देशों के अनुसार पद आरक्षित रखे जायेंगे।

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची :-**

(1) चयन समिति उन अभ्यर्थियों की जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा कि चयन समिति द्वारा अवधारित किया जाये, गुणागुण (मेरिट) क्रम में व्यवस्थित एक सूची तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए, समिति द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित किया जाता हो, तैयार करेगा तथा नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगा। यह सूची सर्व साधारण की जानकारी के लिये भी प्रकाशित की जावेगी ।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति के लिए तब तक कोई अधिकार प्राप्त नहीं होगा, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है ।

(4) यह सूची इसके प्रकाशन की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिए विधिमान्य रहेगी।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति :-** (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए एक समिति गठित की जायेगी जिसमें अनुसूची-चार में उल्लिखित सदस्य होंगे।

परन्तु पदोन्नति द्वारा भरे जाने वाले पदो के संबंध में यदि पदोन्नति/छानबीन समिति की अध्यक्षता करने वाले सदस्य को छोड़कर, नामांकित सदस्य अनुसूचित जाति या अनुसूचित जनजाति के संवर्ग का प्रतिनिधि न हो तो समान प्रस्थिति के एक सदस्य जो अनुसूचित जाति या अनुसूचित जनजाति के संवर्ग से संबंधित हो, पदोन्नति/छानबीन समिति में सम्मिलित किया जायेगा तथा पदोन्नति/छानबीन समिति के सदस्यों की संख्या में उस सीमा तक विस्तार किया जायेगा।

(2) अनुसूची-चार के कालम (2) में विनिर्दिष्ट सेवा के सदस्यों की पदोन्नति कालम (3) में उसके लिए यथाविनिर्दिष्ट पदों पर, अभ्यर्थियों की पात्रता, चयन प्रक्रिया तथा पदोन्नति द्वारा नियुक्ति, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 में यथाविनिर्दिष्ट प्रावधानों के अनुसार की जायेगी।

14. **पदोन्नति/स्थानांतरण के लिये पात्रता संबंधी शर्तें:-** (1) उपनियम (2) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए, समिति, उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को उन पदों में या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किसी अन्य पद या पदों पर जिनसे पदोन्नति की जानी है उतने वर्षों की सेवा चाहे

स्थानापन्न रूप में या मूल रूप में, जैसा कि अनुसूची–चार के कालम (3) में विनिर्दिष्ट है पूर्ण कर ली हो तथा उपनियम (2) के प्रावधानों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों ।

**स्पष्टीकरणः–पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति :–** संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, कि प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कलेण्डर वर्ष से की जायेगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

(2) पदोन्नति के लिये छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंध लागू होंगे ।

15. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची तैयार करना :–** (1) समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो नियम 14 में विहित शर्तों को पूरा करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति/स्थानांतरण के लिए उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी। उक्त चयन सूची में सम्मिलित व्यक्तियों की संख्या के 25 प्रतिशत को मिलाकर एक आरक्षित सूची भी होगी जो उपर्युक्त कालावधि के दौरान आयी अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये प्रस्तावित होगी।

(2) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार चयन सूची तैयार करने के लिए मापदण्ड ज्येष्ठता सह उपयुक्ता (सीनियारिटी सब्जेक्ट टू फिटनेस) के आधार पर होगी ।

(3) प्रत्येक चयन सूची की तैयारी के समय, सूची में सम्मिलित कर्मचारियों के नाम अनुसूची–चार के कालम (2) में यथाविनिर्दिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे ।

**स्पष्टीकरणः** ऐसा व्यक्ति जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित किया जाता हो, किन्तु जिसे सूची की विधि मान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया जाता हो, केवल उनके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा।

(4) यदि चयन प्रक्रिया, पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण में, सेवा के, किसी सदस्य का अवक्रमण करना प्रस्तावित हो तो प्रस्तावित अवक्रमण के लिये समिति अपने कारणों को अभिलिखित करेगा।

16. **चयन सूची :–**

(1) नियुक्त प्राधिकारी, समिति द्वारा तैयार की गयी सूची के साथ–साथ समिति से प्राप्त अन्य दस्तावेजों पर भी विचार करेगा तथा यदि उसमें संशोधन (परिवर्तन) आवश्यक न समझे तो सूची अनुमोदित करेगा।

(2) यदि नियुक्ति प्राधिकारी, समिति से प्राप्त सूची में कोई संशोधन (परिवर्तन) करना आवश्यक समझे तो वह प्रस्तावित संशोधन (परिवर्तन) को समिति को सूचित करेगा तथा यदि समिति की टिप्पणियां कोई हो, ध्यान रखने के पश्चात संशोधन यदि कोई हो जो उसकी राय में साम्यपूर्ण एवं उचित हो तो सूची को अंतिम रूप से अनुमोदित करेगा।

(3) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गयी सूची, अनुसूची–चार के कालम (2) में उल्लिखित पदों से उक्त अनुसूची के कालम (3) में उल्लिखित पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी।

(4) चयन सूची सामान्यतः एक वर्ष के लिये प्रवृत्त रहेगी जब तक की नियम 15 के अनुसार उनका पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण नहीं किया जाता, किन्तु इसकी वैधता इसके प्रकाशन की तारीख से 18 माह की कुल कालावधि के पश्चात नहीं बढ़ाई जायेगी ।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में नियुक्ति प्राधिकारी के कहने पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि समिति उचित समझे तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगी ।

17. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति** :–(1) चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की सेवा–संवर्ग के पदों पर नियुक्तियों में उसी क्रम में अनुपालन किया जायेगा जिस क्रम में चयन सूची में सम्मिलित ऐसे कर्मचारियों के नाम हो।

18. **परिवीक्षा** :– सेवा में सीधी भर्ती या पदोन्नत किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा ।

19. **निर्वचन** :– यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा और जिस पर उसका निर्णय अंतिम होगा ।

20. **शिथिलीकरण** :– इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह ऐसे व्यक्ति के मांमले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को जो उसे न्यायसंगत और उचित प्रतीत हो, सीमित या कम करती है ।

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जायेगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो ।

21. **व्यावृत्ति** :– इन नियमों में की कोई भी बात अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के लिये राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार दिये जाने वाले अपेक्षित आरक्षण, शिथिलीकरण तथा अन्य शर्तो को प्रभावित नहीं करेगी।

22. **निरसन** :– इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं :

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कोई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार
**याकुब खेस्स**, उप–सचिव.

# अनुसूची–एक

## (नियम–5 देखिये)

## छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती नियम

| स. क. | सेवा में सम्मिलित पद का नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | ग्रेड वेतन | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
| 1. | अधीक्षक | 01 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 9300–34800/– | 4300/– | – |
| 2. | सहायक अधीक्षक | 01 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 9300–34800/– | 4200/– | – |
| 3. | सहायक वर्ग–एक | 11 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 5200–20200/– | 2800/– | – |
| 4. | शीघ्रलेखक | 02 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 5200–20200/– | 2800/– | – |
| 5. | सहायक वर्ग– दो | 26 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 5200–20200/– | 2400/– | – |
| 6. | सहायक वर्ग– तीन | 52 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 5200–20200/– | 1900/– | – |
| 7. | स्टेनो टॉयपिस्ट | 02 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 5200–20200/– | 1900/– | – |
| 8. | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 01 | तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय | 5200–20200/– | 1900/– | – |

# अनुसूची–दो

## ( नियम –6 देखिये )

### छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती नियम

| स. क्र. | विभाग का नाम | सेवा का नाम | कर्तव्य पदों की संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | सीधी भर्ती द्वारा (नियम–6 (8) देखिये) | सेवा के मूल सदस्यों की पदोन्नति द्वारा (नियम–6 (ख) देखिये) | अन्य सेवाओं से स्थानांतरण द्वारा (नियम 6(ग) देखिये) |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
| 1 | अधीक्षक | लिपिक वर्गीय | 1 | – | 100% | – |
| | सहायक अधीक्षक | --''-- | 1 | – | 100% | – |
| | सहायक ग्रेड -I | --''-- | 11 | 25% | 75% | – |
| | शीघ्रलेखक | --''-- | 2 | 50% | 50% | – |
| | सहायक ग्रेड -II | --''-- | 26 | – | 100% | – |
| | सहायक ग्रेड -III | --''-- | 52 | 75% | 25% | – |
| | स्टेनो टायपिस्ट | --''-- | 2 | 100% | – | – |
| | डाटा एण्ट्री आपरेटर | --''-- | 1 | 100% | – | – |

## अनुसूची–तीन

( नियम–8 तथा 14 देखिये )

### छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती नियम

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | न्यूनतम् आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | निर्धारित शैक्षणिक अर्हता |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| मत्स्योद्योग विभाग | शीघ्रलेखक | 18 | 30 वर्ष (छत्तीसगढ़ स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | 1. किसी मान्यता प्राप्त मण्डल/विश्वविद्यालय से (10+2) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण। 2. किसी मान्यता प्राप्त मण्डल/संस्था या शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परिषद से – (क) हिन्दी शीघ्रलेखक के लिये क्रमशः 100 शब्द तथा 25 शब्द प्रति मिनट की गति से हिन्दी शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण (ख)अंग्रेजी शीघ्रलेखक के लिये क्रमशः 100 शब्द तथा 25 शब्द प्रति मिनट की गति से अंग्रेजी शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण<br>3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाण–पत्र तथा डाटा एण्ट्री का 10,000 (key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति । |
| | स्टेनो टायपिस्ट | 18 | --"-- | 1.किसी मान्यता प्राप्त मण्डल/विश्वविद्यालय से हायर सेकेण्डरी परीक्षा या (10+2) उत्तीर्ण<br>2.किसी मान्यता प्राप्त संस्था से हिन्दी शीघ्रलेखन में 60 शब्द प्रति मिनट की गति तथा 25 शब्द प्रति मिनट की गति से हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>3. किसी मान्य प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय प्रमाण पत्र/डिप्लोमा तथा डाटा एण्ट्री का 5,000 (key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति । |
| | सहायक वर्ग–3 | 18 | --"-- | 1. किसी मान्यता प्राप्त मण्डल/विश्वविद्यालय से हायर सेंकेण्डरी या (10+2) उत्तीर्ण<br>2. कसी मान्यता प्राप्त मण्डल/संस्था से 25 शब्द प्रति मिनट की गति से हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>3. किसी मान्य प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय प्रमाण पत्र/डिप्लोमा तथा डाटा एण्ट्री का 5,000 (key) डिपेशन प्रति घंटे की गति । |
| | डाटा एण्ट्री आपरेटर | 18 | --"-- | 1. कक्षा 12वीं (10+2) बोर्ड द्वारा उत्तीर्ण तथा कक्षा 10वीं बोर्ड द्वारा उत्तीर्ण एवं किसी भी विषय में त्रिवर्षीय डिप्लोमा उत्तीर्ण ।<br>2. डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में किसी मान्यता प्राप्त संस्था से एक वर्षीय डिप्लोमा ।<br>3. कम्प्यूटर में हिन्दी एवं अंग्रेजी में 8,000 (Key) डिप्रेशन प्रतिघंटे की गति । |

## अनुसूची-4

### (नियम 13 तथा 14 देखिये)

### छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती नियम.

| विभाग का नाम | सेवा या पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | सेवा या पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है | पदोन्नति हेतु अपेक्षित सेवावधि | विभागीय पदोन्नति समिति तथा सीधी भर्ती के लिये चयन समिति के सदस्यों के नाम (नियम-14) |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| मत्स्योद्योग विभाग छत्तीसगढ़ | सहायक अधीक्षक | अधीक्षक | 5 वर्ष | (1)संचालक मत्स्योद्योग -अध्यक्ष<br>(2)संयुक्त संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य<br>(3)उप संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य |
| | सहायक ग्रेड -I | सहायक अधीक्षक, जहां सहायक अधीक्षक अपात्र पाये जाएं वहां अधीक्षक पद में सहायक ग्रेड -I को पदोन्नति हेतु विचार किया जा सकेगा। | 5 वर्ष | (1)संचालक मत्स्योद्योग -अध्यक्ष<br>(2)संयुक्त संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य<br>(3)उप संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य |
| | सहायक ग्रेड -II | सहायक ग्रेड -I | 5 वर्ष | (1)संचालक मत्स्योद्योग -अध्यक्ष<br>(2)संयुक्त संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य<br>(3)उप संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य |
| | सहायक ग्रेड -III | सहायक ग्रेड -II | 5 वर्ष | (1)संचालक मत्स्योद्योग -अध्यक्ष<br>(2)संयुक्त संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य<br>(3)उप संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य |
| | स्टेनो टायपिस्ट | शीघ्रलेखक | 5 वर्ष | (1)संचालक मत्स्योद्योग -अध्यक्ष<br>(2)संयुक्त संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य<br>(3)उप संचालक मत्स्योद्योग -सदस्य |

Raipur, the 29th March 2010

No. F 1-15/2009/36/Estt.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules, relating to the recruitment to the Chhattisgarh Fisheries Department Class-3 (Ministerial) (Non-Gazetted) service, namely:-

RULES

1. **Short title and Commencement.-** (1) These rules may be called the Chhattisgarh Fisheries Department Class-III (Ministerial) (Non-Gazetted) service, Recruitment Rules, 2009.

(2) These rule shall come into force with effect from the date of their publication in the Official Gazette.

2. **Definitions. - In these rules, unless the context otherwise requires, -**

(a) "Appointing Authority" in respect of the service means the authority to whom the powers of appointment to the service has been are hereafter be delegated by the Government;

(b) "Committee" means Selection Committee constituted as specified in column (5) of Schedule-IV;

(c) "Examination" means a competitive examination for recruitment to the service held under rule 11 of these rules;

(d) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

(e) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

(f) "Scheduled" means a Schedule appended to these rules;

(g) "Scheduled Caste" means the Scheduled Caste as specified in relation to this state under Artical 341 of the Constitution of India;

(h) "Schedule Tribe" means the Scheduled Tribe as specified in relation to this state under Article 342 of the Constitution of India;

(i) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide notification no. F-8-5-XXV-4-84, dated the 26th December, 1984 as amended from time to time;

(j) "Service" means the Chhattisgarh Fisheries Class -III (Ministerial) (Non-Gazetted) service;

(k) "State" means the State of Chhattisgarh.

3. **Scope and Application.** - Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh Civil Services (General Conditions of Service) Rules, 1961 these rules shall apply to every member of the Service.

4. **Constitution of Service.** - The Service shall consist of the following persons, namely:-

(1) Persons, who at the time of commencement of these rules are holding substantively or in officiating capacity the posts specified in Schedule-I;

(2) Persons recruited to the Service before the commencement of these rules; and

(3) Persons recruited to the service in accordance with the provisions of these rules.

5. **Classification, Scale of Pay etc.** - The classification of the Service, the scale of pay attached thereto and the number of posts included in the Service shall be in accordance with the provisions contained in Schedule-I.

Provided that the Government may, from time to time, add to or reduce the number of posts included in the service, either on a permanent or temporary basis.

